जन्म धारण किया—उस समय जब कि स्वयं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके अवतरणका समय हो चला था, श्वेतवाराहकल्पकी अट्ठाईसवीं चतुर्युगीके द्वापरका अन्त हो रहा था। पाटलाने अपनी कन्याका नाम यशोदा रक्खा। यशोदाका विवाह व्रजराज नन्दसे हुआ। ये नन्द पूर्वजन्ममें वही द्रोण नामक वसु थे, जिन्हें ब्रह्माने वर दिया था।

भगवान्‌की नित्यलीलामें भी एक यशोदा हैं। वे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी नित्य माता हैं। वात्सल्यरसकी घनीभूत मूर्ति ये यशोदारानी सदा भगवान्‌को वात्सल्यरसका आस्वादन कराया करती हैं। जब भगवान्‌के अवतरणका समय हुआ तब इन चिदानन्दमयी, वात्सल्यमयी यशोदाका भी इन यशोदा (पूर्वजन्मकी धरा) में ही आवेश हो गया। पाटलापुत्री यशोदा नित्ययशोदासे मिलकर एकमेक हो गयीं। तथा इन्हीं यशोदाके पुत्रके रूपमें आनन्दकंद परब्रह्मपुरुषोत्तम स्वयं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अवतीर्ण हुए।

जब भगवान् अवतीर्ण हुए थे, उस समय यशोदाकी आयु ढल चुकी थी। इससे पूर्व अपने पति नन्दके साथ यशोदाने न जाने कितनी चेष्टा की थी कि पुत्र हो; पर पुत्र हुआ नहीं। अतः जब पुत्र हुआ, तब फिर आनन्दका कहना ही क्या है—

**सूखत धानन कौं ज्यौं पान्यौ, यों पायौ या पनमें।**

—यशोदाको पुत्र हुआ है, इस आनन्दमें सारा व्रजपुर निमग्न हो गया।

× × × ×

छठे दिन यशोदाने अपने पुत्रकी छठी पूजी। इसके दूसरे दिनसे ही मानो यशोदा-वात्सल्य-सिन्धुका मन्थन आरम्भ हो गया, मानो स्वयं जगदीश्वर अपनी जननीका हृदय मथते हुए राशि-राशि भावरत्न निकाल-निकालकर बिखेरने लगे, बतलाने लगे, घोषणा करने लगे—'जगत्‌की देवियों! देखो, यदि तुममेंसे कोई मुझ परब्रह्म पुरुषोत्तमको अपना पुत्र बनाना चाहो तो मैं पुत्र भी बन सकता हूँ; पर पुत्र बनाकर मुझे कैसे प्यार किया जाता है, वात्सल्यभावसे मेरा भजन कैसे होता है—इसकी तुम्हें शिक्षा लेनी पड़ेगी। इसीलिये इन सर्वथा अनमोल रत्नोंको निकालकर मैं जगत्‌में छोड़ दे रहा हूँ, ये ही तुम्हारे आदर्श होंगे; इन्हें पिरोकर अपने हृदयका हार बना लेना। हृदय आलोकित हो जायगा; उस आलोकमें आगे बढ़कर पुत्ररूपमें मुझे पा लोगी, अनन्तकालके लिये सुखी हो जाओगी।' अस्तु,

कंसप्रेरित पूतना यशोदानन्दनको मारने आयी। उसने अपना विषपूरित

स्तन यशोदानन्दनके श्रीमुखमें दे दिया, किंतु यशोदानन्दन विषमय दूधके साथ ही पूतनाके प्राणोंको भी पी गये। शरीर छोड़ते समय श्रीकृष्णचन्द्रको लेकर ही पूतना मधुपुरीकी ओर दौड़ी। आह ! उस क्षण यशोदाके प्राण भी मानो पूतनाके पीछे–पीछे दौड़ चले। यशोदाके प्राण तभी लौटे, तभी उनमें जीवनका संचार हुआ, जब पुत्रको लाकर गोपसुन्दरियोंने उनके वक्षःस्थलपर रक्खा। यशोदाने स्नेहवश उस समय परमात्मा श्रीकृष्णपर गो–पुच्छ फिराकर उनकी मंगलकामना की।

× × × ×

क्रमशः यशोदानन्दन बढ़ रहे थे एवं उसी क्रमसे मैयाका आनन्द भी प्रतिक्षण बढ़ रहा था। यशोदा मैया पुत्रको देख–देखकर फूली नहीं समाती थीं—

जसुमति फूली फूली डोलति।
अति आनंद रहत सगरो दिन हँसि हँसि सब सों बोलति।।
मंगल गाय उठति अति रस सों अपने मन को भायो।
बिकसित कहति देख ब्रजसुंदरि कैसो लगत सुहायो।।

कभी पालनेपर पुत्रको सुलाकर आनन्दमें निमग्न होती रहतीं—

पलना स्याम झुलावति जननी।
अति अनुराग परस्पर गावति, प्रफुलित मगन होति नँद–घरनी।।
उमँगि–उमँगि प्रभु भुजा पसारत, हरषि जसोमति अंकम भरनी।
सूरदास प्रभु मुदित जसोदा, पूरन भई पुरातन करनी।।

इस प्रकार जननीका प्यार पाकर श्रीकृष्णचन्द्र तो आज इक्यासी दिनके हो गये, पर जननीको ऐसा लगता था मानो कुछ देर पहले ही मैंने अपने पुत्रका यह सलोना मुख देखा है। आज वे अपने पुत्रको एक विशाल शकटके नीचे पलनेपर सुला आयी थीं। इसी समय कंसप्रेरित उत्कच नामक दैत्य आया और उस गाड़ीमें प्रविष्ट हो गया, शकटको यशोदानन्दनपर गिराकर वह उनको पीस डालना चाहता था। पर इससे पूर्व ही यशोदानन्दनने अपने पैरसे शकटको उलट दिया, शकटासुरके संसरणका अन्त कर दिया ! इधर जब जननीने शकट–पतनका भयंकर शब्द सुना, तब ये सोच बैठीं कि मेरा लाल तो अब जीवित रहा नहीं। बस, ढाढ़ मारकर एक बार चीत्कार कर उठीं और फिर सर्वथा प्राणशून्य–सी होकर गिर पड़ीं। बड़ी कठिनतासे गोपसुन्दरियाँ उनकी मूर्च्छा तोड़नेमें सफल हुईं। उन्होंने आँखें खोलकर अपने पुत्रको देखा, देखकर रोती हुई ही अपनेको धिक्कार देने लगीं—

बालो मे नवनीततश्च मृदुलस्त्रैमासिकोऽस्यान्तिके
हा कष्टं शकटस्य भूमिपतनाद् भंगोऽयमाकस्मिकः ।
तच्छ्रुत्वापि न मे गतं यदसुभिस्तेनास्मि वज्राधिका
धिङ्मे वत्सलतामहो सुविदितं मातेति नामैव मे ।।

'हाय रे हाय ! मेरा यह नीलमणि नवनीतसे भी अधिक सुकोमल है, केवल तीन महीनेका है और इसके निकट शकट हठात् भूमिपर गिरकर टूट गया। यह बात सुनकर भी मेरे प्राण न निकले, मैं उन्हीं प्राणोंको लेकर अभीतक जीवित हूँ, तो यही सत्य है कि मैं वज्रसे भी अधिक कठोर हूँ। मैं कहलानेमात्रको माता हूँ; मेरे ऐसे मातृत्वको, मातृवत्सलताको धिक्कार है।'

× × × ×

यशोदारानी कभी तो प्रार्थना करतीं—हे विधाता ! मेरा वह दिन कब आयेगा, जब मैं अपने लालको घुटरूँ चलते देखूँगी, दूधकी दँतुलियाँ देखकर मेरे नेत्र शीतल होंगे, इसकी तोतली बोली सुनकर कानोंमें अमृत बहेगा—

नंद घरनि आनँदभरी, सुत स्याम खिलावै।
कबहिं घुटुरुवनि चलहिंगे, कहि बिधिहि मनावै।।
कबहिं दँतुलि द्वै दूध की देखौं इन नैननि !
कबहिं कमल मुख बोलिहैं, सुनिहौं उन बैननि।।
चूमति कर पग अधर भ्रू, लटकति लट चूमति।
कहा बरनि सूरज करै, कहँ पावै सो मति।।

—तथा कभी श्रीकृष्णचन्द्रसे ही निहोरा करने जातीं—

नान्हरिया गोपाल लाल, तू बेगि बड़ौ किन होहि।
इहिं मुख मधुर बचन हँसि कैधौं जननि कहै कब मोहि।।

जननीका मनोरथ पूर्ण करते हुए क्रमशः श्रीकृष्णचन्द्र बोलने भी लगे, बकैयाँ भी चलने लगे फिर खड़े होकर भी चलने लगे। इतनेमें वर्ष पूरा हो गया, यशोदारानीने अपने पुत्रकी प्रथम वर्षगाँठ मनायी। इसी समय कंसने तृणावर्त दैत्यको भेजा। वह आया और यशोदाके नीलमणिको उड़ाकर आकाशमें चला गया। यशोदा मृतवत्सा गौकी भाँति पृथ्वीपर गिर पड़ीं—भुवि पतिता मृतवत्सका यथा गौः।

इस बार जननीके जीवनकी आशा किसीको न थी। पर जब श्रीकृष्णचन्द्र तृणावर्तको चूर्ण-विचूर्णकर लौटे, गोपियाँ उन्हें दैत्यके छिन्न-भिन्न शरीरपरसे उठा लायीं, तब तत्क्षण यशोदाके प्राण भी लौट आये—

शिशुमुपसद्य यशोदा दनुजहृतं द्राक् चिचेत लीनापि।
वर्षाजलमुपलभ्य प्राणिति जातिर्यथेन्द्रगोपाणाम्।।

दैत्यके द्वारा अपहृत शिशुको पाकर महाप्रयाण (मृत्यु) में लीन होनेपर भी यशोदा उसी क्षण वैसे ही चैतन्य हो गयीं जैसे वर्षाका जल पाकर इन्द्रगोप (बीरबहूटी)कीटकी जाति जीवित हो जाती है।'

× × × ×

यशोदा एवं श्रीकृष्णचन्द्रमें होड़ लगी रहती थी। यशोदाका वात्सल्य उमड़ता, उसे देखकर उससे सौगुने परिमाणमें श्रीकृष्णचन्द्रका लीलामाधुर्य प्रकाशित होता; फिर इस लीलामाधुरीको देखकर सहस्रगुनी मात्रामें यशोदाका भावसिन्धु तरंगित हो उठता; इन भावलहरियोंसे घुलकर पुनः श्रीकृष्णचन्द्रकी लीलाकिरणें निखर उठतीं; क्षणभर पूर्व जो थीं उससे लक्षगुणित परिमाणमें चमक उठतीं—इस क्रमसे बढ़कर यशोदाका वात्सल्य अनन्त, असीम, अपार बन गया था। उसमें डूबी हुई यशोदा और सब कुछ भूल गयी थीं, केवल नीलमणि ही उनके नेत्रोंमें नाचते रहते थे। कब दिन हुआ, कब रात्रि आयी—यशोदाको यह भी किसीके बतानेपर ही भान होता था। उनको क्षणभरके लिये भावसमाधिसे जगानेके लिये ही मानो यशोदानन्दनने मृत्तिका-भक्षणकी लीला की। श्रीकृष्णने मिट्टी खाई है, यह सुनकर यशोदा उनका मुख खुलाकर मिट्टी ढूँढ़ने गयीं और उनके मुखमें सारा विश्व अवस्थित देखा, देखकर एकबार तो वे काँप उठीं—किंतु इतनेमें ही श्रीकृष्णचन्द्रकी वैष्णवी मायाका विस्तार हुआ; यशोदा-वात्सल्यसागरमें एक लहर उठी, वह यशोदाके इस विश्वदर्शनकी स्मृतितकको बहा ले गयी, नीलमणिको गोदमें लेकर यशोदा अपने प्यारसे उन्हें स्तनपान कराने लगीं—

अंक में लगाइ नंद नंद को अनंद माइ।
ग्यान गूढ़ भूलि गी, भए सुपुत्र प्रेम आइ।।
देखि बाल लाल की फँसी सु मोह फाँस आइ।
सीस सूँघि चूमि चारु दूध दै हिये अघाइ।।

× × × ×

यशोदा भूली रहती थीं। पर दिन तो पूरे होते ही थे। यशोदाके अनजानमें ही उनके पुत्रकी दूसरी वर्षगाँठ भी आ पहुँची। फिर देखते-देखते ही उनके नीलमणि दो वर्ष दो महीनेके हो गये। पर अब नीलमणि ऐसे, इतने चञ्चल हो गये थे कि यशोदाको एक क्षण भी चैन नहीं। गोपियोंके घर जाकर

तो न जाने कितने दहीके भाँड फोड़ आया करते थे, एक दिन मैयाका वह दहीभाँड भी फोड़ दिया, जो उनके कुलमें वर्षोंसे सुरक्षित चला आ रहा था। जननीने डरानेके उद्देश्यसे श्रीकृष्णचन्द्रको ऊखलमें बाँधा। सारा विश्व अनन्त कालतक यशोदाकी इस चेष्टापर बलिहार जायगा—

**जिन बाँध्यौ सुर असुर नाग मुनि प्रबल कर्म की डोरी।**
**सोइ अविछिन्न ब्रह्म जसुमति हठि बाँध्यौ सकत न छोरी।।**

इस बन्धनको निमित्त बनाकर यशोदाके नीलमणिने दो अर्जुनवृक्षोंको जड़से उखाड़ दिया। फिर तो व्रजवासी यशोदानन्दनकी रक्षाके लिये अतिशय व्याकुल हो गये। पूतनासे, शकटसे, तृणावर्तसे, वृक्षोंसे—इतनी बार तो नारायणने नीलमणिको बचा लिया; अब आगे यहाँ इस गोकुलमें तो एक क्षण भी नहीं रहना चाहिये। गोपोंने परामर्श करके निश्चय कर लिया—बस, इसी क्षण वृन्दावन चले जाना है। यही हुआ, यशोदा अपने नीलमणिको लेकर वृन्दावन चली आयीं।

× × × ×

वृन्दावन आनेके पश्चात् श्रीकृष्णचन्द्रकी अनेकों भुवन-मोहिनी लीलाओंका प्रकाश हुआ। उन्हें गोपबालकोंके मुखसे सुन-सुनकर तथा कुछको अपनी आँखों देखकर यशोदा कभी तो आनन्दमें निमग्न हो जातीं, कभी पुत्रकी रक्षाके लिये उनके प्राण व्याकुल हो उठते।

श्रीकृष्णचन्द्रका तीसरा वर्ष अभी पूरा नहीं हुआ था, फिर भी वे बछड़ा चराने वनमें जाने लगे। वनमें वत्सासुर-बकासुर आदिको मारा। जब इन घटनाओंका विवरण जननी सुनती थीं, तब पुत्रके अनिष्टकी आशंकासे उनके प्राण छटपटाने लगते। पाँचवें वर्षकी शुक्लाष्टमीसे श्रीकृष्णचन्द्रका गोचारण आरम्भ हुआ तथा इसी वर्ष ग्रीष्मके समय उनकी कालियदमन-लीला हुई। कालियके बन्धनमें पुत्रको बँधा देखकर यशोदाकी जो दशा हुई थी, उसे चित्रित करनेकी क्षमता किसीमें नहीं। छठे वर्षमें जैसी-जैसी विविध मनोहारिणी गोष्ठक्रीडा श्रीकृष्णचन्द्रने की, उसे सुन-सुन यशोदाको कितना सुख हुआ था, इसे भी वर्णन करनेकी शक्ति किसीमें नहीं। सातवें वर्ष धेनुक-उद्धारकी लीला हुई, आठवें वर्ष गोवर्धनधारणकी लीला हुई, नवम वर्षमें सुदर्शनका उद्धार हुआ, दसवें वर्ष अनेकों आनन्दमयी बालक्रीडाएँ हुईं, ग्यारहवें वर्ष अरिष्ट-उद्धार हुआ, बारहवें वर्षके गौण फाल्गुनमासकी द्वादशीको केशी दैत्यका उद्धार हुआ। इन-इन अवसरोंपर यशोदाके हृदयमें हर्ष अथवा दुःखकी जो धाराएँ फूट निकलती थीं, उनमें यशोदा स्वयं तो डूब ही जातीं, सारे व्रजको भी निमग्न कर देती थीं।

इस प्रकार ग्यारह वर्ष, छः महीने यशोदारानीके भवनको श्रीकृष्णचन्द्र आलोकित करते रहे, किंतु अब यह आलोक मधुपुरी जानेवाला था। श्रीकृष्णचन्द्रको मधुपुरी ले जानेके लिये अक्रूर आ ही गये। वही फाल्गुन द्वादशीकी सन्ध्या थी, अक्रूरने आकर यशोदाके हृदयपर मानो अतिक्रूर वज्र गिरा दिया। सारी रात व्रजेश्वर व्रजरानी यशोदाको समझाते रहे; पर यशोदा किसी प्रकार भी सहमत नहीं हो रही थीं, किसी हालतमें पुत्रको कंसकी रंगशाला देख आनेकी अनुमति नहीं देती थीं। आखिर योगमायाने मायाका विस्तार किया, यशोदा भ्रान्त हो गयीं। अनुमति तो उन्होंने फिर भी नहीं दी, पर अबतक जो विरोध कर रही थीं, वह न करके आँसू ढालने लगीं। विदा होते समय यशोदारानीकी जो करुण दशा थी, उसे देखकर कौन नहीं रो पड़ा। आह !

यात्रामंगलसम्पदं न कुरुते व्यग्रा तदात्वोचितां
वात्सल्यौपयिकं च नोपनयते पाथेयमुद्भ्रान्तधीः।
धूलीजालमसौ विलोचनजलैर्जम्बालयन्ती परं
गोविन्दं परिरभ्य नन्दगृहिणी नीरन्ध्रमाक्रन्दति॥

व्यग्र हुई यशोदा यात्राके समय करने योग्य मंगलकार्य भी नहीं कर रही हैं। इतनी भ्रान्तचित्त हो गयी हैं कि अपने वात्सल्यके उपयुक्त पुत्रको कोई पाथेय (राहखर्च) तक नहीं दे रही हैं, देना भूल गयी हैं। श्रीकृष्णचन्द्रको हृदयसे लगाकर निरन्तर रो रही हैं, उनके अजस्र अश्रुप्रवाहसे भूमि पंकिल हो रही है।

रथ श्रीकृष्णचन्द्रको लेकर चल पड़ा। रथचक्रों (पहियों)के चिह्न भूमिपर अंकित होने लगे, मानो धरारूपिणी यशोदाके छिदे हुए हृदयको पृथ्वीदेवी व्यक्त कर रही थीं।

× × × ×

श्रीकृष्णचन्द्रके विरहमें जननी यशोदाकी क्या दशा हुई, इसे यथार्थ वर्णन करनेकी सामर्थ्य सरस्वतीमें भी नहीं। यशोदा मैया वास्तवमें विक्षिप्त हो गयीं। जहाँ श्रीकृष्णचन्द्र रथपर बैठे थे, वहाँ प्रतिदिन चली आतीं। उन्हें दीखता अभी-अभी मेरे नीलमणिको अक्रूर लिये जा रहे हैं। वे चीत्कार कर उठतीं—'अरे ! क्या व्रजमें कोई नहीं, जो मेरे जाते हुए नीलमणिको रोक ले, पकड़ ले। वह देखो, रथ बढ़ा जा रहा है, मेरे प्राण लिये जा रहा है, मैं दौड़ नहीं पा रही हूँ, कोई दौड़कर मेरे नीलमणिको पकड़ लो, भैया !'

कभी जड़-चेतन, पशु-पक्षी, मनुष्य—जो कोई भी दृष्टिके सामने आ जाता, उसीसे वसुदेवपत्नी देवकीको अनेकों संदेश भेजतीं। उन संदेशोंमें

एक यह भी था—

सँदेसो देवकी सों कहियो।
हौं तो धाय तिहारे सुत की, मया करत नित रहियो।।
जदपि टेव तुम जानत उनकी, तऊ मोहि कहि आवै।
प्रातहि उठत तुम्हारे सुत कों माखन रोटी भावै।।
तेल उबटनो अरु तातो जल देखत ही भजि जावै।
जोइ जोइ माँगत, सोइ सोइ देती, क्रम क्रम करि करि न्हावै।।
सूर पथिक सुनि मोहि रैन दिन बढ्यो रहत उर सोच।
मेरो अलक लड़ैतो मोहन ह्वैहै करत सँकोच।।

किसी पथिकने यशोदाका यह संदेश श्रीकृष्णचन्द्रसे जाकर कह भी दिया। सान्त्वना देनेके लिये श्रीकृष्णचन्द्रने उद्धवको भेजा। उद्धव आये; पर जननीके आँसू पोंछ नहीं सके।

× × × ×

यशोदारानीका हृदय तो तब शीतल हुआ, जब वे कुरुक्षेत्रमें श्रीकृष्णचन्द्रसे मिलीं। राम–श्यामको हृदयसे लगाकर, गोदमें बैठाकर उन्होंने नव–जीवन पाया।

कुरुक्षेत्रसे जब यशोदारानी लौटीं, तब उनकी जानमें उनके नीलमणि उनके साथ ही वृन्दावन लौट आये। यशोदाका उजड़ा हुआ संसार फिरसे बस गया।

× × × ×

श्रीकृष्णचन्द्र अपनी लीला समेटनेवाले थे। इसीलिये अपनी जननी यशोदाको भी पहलेसे भेज दिया। जब भानुनन्दिनी गोलोकविहारिणी श्रीराधिकाकिशोरीको वे विदा करने लगे, तब गोलोकके उसी दिव्यातिदिव्य विमानपर जननीको भी बिठाया तथा राधाकिशोरीके साथ ही यशोदा अन्तर्धान हो गयीं, गोलोकमें पधार गयीं।

———



# माता रोहिणी

जब कश्यपजीने वसुदेवके रूपमें जन्म धारण किया, तब उनकी पत्नी सर्पोंकी माता कद्रू भी रोहिणीके रूपमें उत्पन्न हुईं।* समय आनेपर वसुदेवजीसे रोहिणीका विवाह हुआ। इनके अतिरिक्त पौरवी, भद्रा, मदिरा, रोचना, इला, और देवकी आदि और बहुत-सी पत्नियाँ वसुदेवजीके थीं।

जब क्रूर कंसने वसुदेव-देवकीको कारागारमें बन्द कर दिया, तब रोहिणीजी बड़ी व्याकुल हुईं। पर कंससे इनको पति-सेवाके लिये कारागारमें जानेकी आज्ञा मिल गयी। ये वहाँ जाया करतीं। इससे इनका दुःख बहुत कुछ कम हो गया। जब देवकीजीमें सातवें गर्भका प्रकाश हुआ, तब इनमें भी साथ-ही-साथ गर्भके लक्षण दीख पड़े। वसुदेवजीको चिन्ता हुई कि जैसे यह कंस देवकीके पुत्रोंको मार दे रहा है, वैसे ही रोहिणीके पुत्रको भी कहीं शंकावश न मार दे। इस भयसे उन्होंने रोहिणीको अपने भाई व्रजराज नन्दके यहाँ गुप्तभावसे भेज दिया।

---

* यह वर्णन भी मिलता है कि कश्यपपत्नी अदितिके ही दो भाग हो गये। एक भागसे वे देवकीके रूपमें उत्पन्न हुईं, दूसरेसे रोहिणीके रूपमें। कल्प-भेदसे दोनों ही वर्णन सत्य हैं।

जब रोहिणीजी नन्दालय आयी थीं, तब उनके तीन मासका गर्भ था। व्रजपुर आनेके चार मास पश्चात् योगमायाने इनके गर्भको तो अन्तर्धान कर दिया तथा देवकीजीके सातवें गर्भको वहाँसे आकर्षित कर रोहिणीजीमें स्थापित कर दिया। इस प्रकार बलरामजीकी जननी बननेका परम सौभाग्य रोहिणीजीको प्राप्त हुआ। योगमायाद्वारा गर्भस्थापनाके सात मास पश्चात्—सब मिलाकर चौदह मास गर्भ-धारणकी लीला होकर—रोहिणीजीने श्रावणी पूर्णिमाके दिन, श्रीकृष्ण-जन्मसे आठ दिन पूर्व, अनन्तको प्रकट किया। अनन्तरूप बलराम रोहिणीके गर्भसे अवतरित हुए। *

जिस दिनसे रोहिणी नन्दालय पधारी थीं, उसी दिनसे यशोदा एवं रोहिणीमें इतना प्रेम हो गया कि मानो दोनों दो देह, एक प्राण हों। रोहिणीको पाकर यशोदाके आनन्दकी सीमा न रही। उनके आनन्दका एक यह भी कारण था कि रोहिणी अपने पातिव्रत्यके लिये विख्यात थीं। अतः व्रजरानी सोचने लगीं—जब ऐसी सतीके चरण घरमें आ गये हैं, तब मेरी गोद भी अवश्य भर जायगी। हुआ भी यही, सती रोहिणीके पधारनेपर यशोदाका अंक भी श्रीकृष्णचन्द्रसे विभूषित हो ही गया।

व्रजरानी तो रोहिणीके गुणोंको देख-देखकर मुग्ध रहतीं। उन्होंने अपने घरका सारा भार रोहिणीजीके हाथोंमें सौंप रक्खा था, व्रजरानीके घरकी मालकिन तो रोहिणीजी बन गयी थीं। अस्तु, जब रोहिणीजीको पुत्र हुआ, तब नन्दालयमें सर्वत्र आनन्द छा गया। अवश्य ही यह आनन्द प्रकट नहीं हुआ, यशोदारानी जी भरकर उत्सव भी न मना सकीं; क्योंकि भाई वसुदेवका नन्दजीको यह सन्देश मिल चुका था कि रोहिणीजीके पुत्रजन्मकी बात सर्वथा गुप्त रक्खी जाय। व्रजराजने गुप्त भावसे ही रोहिणीजीके पुत्रका जातकर्म पवित्र ब्राह्मणोंके द्वारा करवाया और दक्षिणामें एक लाख गायें दीं। रोहिणीजी पहलेसे ही नन्ददम्पतिके व्यवहारको देखकर उनपर न्यौछावर थीं। पुत्र होनेके अवसरपर जब यह उदारता देखी, तब तो उनका रोम-रोम कृतज्ञतासे भर गया। उनके नेत्रोंसे अश्रुधारा बह चली। साथ ही पुत्रकी छबि देख-देखकर वे आत्मविस्मृत भी होती जा रही थीं। वह छबि ही जो ऐसी थी—

शुभ्रांशुवक्त्रं तडिदालिलोचनं
नवाब्दकेशं शरदभ्रविग्रहम्।

---

* यह कथा भी आती है कि भाद्रपद शुक्ला षष्ठी बुधवारको मध्याह्नके समय स्वाती नक्षत्रमें—श्रीकृष्ण जन्मसे पूर्व—बलरामका नन्दालयमें आविर्भाव हुआ था। यह भी कल्पभेदसे सत्य है।

भानुप्रभायं तमसूत रोहिणी
तत्तत्र युक्तं स हि दिव्यबालकः ॥

समुदित चन्द्रके समान तो उनका मुख था, विद्युत्-रेखा-जैसी नेत्रोंकी शोभा थी, उसके सिरपर नवजलधरकृष्ण केश थे; समस्त अंगोंकी आभा शारदीय शुभ्र मेघके समान थी, वह बालक सूर्यके समान दुष्प्रधर्ष तेजशाली था। ऐसे परम सुन्दर बालकको श्रीरोहिणीने जन्म दिया। बालकका इस तरह शोभासम्पन्न होना सर्वथा उपयुक्त ही था; क्योंकि यह अस्थि-मज्जा-मेद-मांसनिर्मित प्राकृत शिशु तो था नहीं—यह तो परम दिव्य बालक था। बालक भी कथनमात्रका ही, वास्तवमें तो स्वयं भगवान् व्रजेन्द्रनन्दनका 'अनन्त'-'शेष' नामसे अभिहित रूप ही बालक बनकर आया था।

रोहिणीजीको एक दुःख भूलता न था। वह था पतिवियोगका। पुत्रको देखकर वह दुःखभार बहुत कुछ कम हो गया। फिर भी रह-रहकर भीतर वह स्मृति जाग उठती और रोहिणीजी पतिके लिये व्याकुल हो जातीं; किंतु जिस दिनसे यशोदानन्दनका जन्म हुआ, जिस क्षणसे रोहिणीजीने उन्हें देखा, बस उसी क्षणसे रोहिणीजी मानो सर्वथा बदल गयीं। उनके हृदयकी सारी वेदना, सारी जलन यशोदानन्दनके मुखचन्द्रने हर ली, उनके प्राण शीतल हो गये। व्रजपुरमें आज पहली बार रोहिणीजीको गोपियोंने वस्त्राभूषणोंसे सुसज्जित देखा।

ग्यारह वर्ष, छः महीने राम-श्यामकी मधुर बाललीलाओंसे झरती हुई दिव्यातिदिव्य रसमन्दाकिनी व्रजपुरमें प्रवाहित होती रही; उसमें निरन्तर अवगाहन कर रोहिणी धन्य होती रहीं। इसके पश्चात् राम-श्याम मधुपुर चले गये। कंसका निधन हुआ, वसुदेव कारागारसे मुक्त हुए, पुत्रोंको हृदयसे लगाकर वसुदेवने छाती ठण्डी की। यह होनेपर उन्होंने रोहिणीजीको बुलानेके लिये व्रजपुरमें दूत भेजा। पतिका आह्वान सुनकर रोहिणीजीकी विचित्र ही अवस्था हुई। वे व्याकुल होकर मन-ही-मन सोचने लगीं—

आज्ञा भर्तुर्दिशाप्यथ नवसुतयोर्जातु हातुं न शक्या
सेयं गोविन्दमाता बत कथमिव वा हेयतामाशु यातु।
तस्माद्दैवैकनेत्राश्रयवयसमपि चेद्भागमेकं तनोर्मे
पुत्र्यौ जीवे न कुर्यादपदमिह विधिस्तर्ह्यहं निस्तरेऽयम् ॥

'आह! एक ओर पतिकी आज्ञा है, उसे मैं टाल नहीं सकती; अपने दोनों पुत्रोंको देखनेकी इच्छा छोड़ देना भी मेरे वशकी बात नहीं। पर, हाय!

श्रीकृष्णजननी यशोदाको भी सहसा कैसे छोड़ दूँ। आह ! कदाचित ! विधाता मेरे शरीरके दो भाग कर देता—एक नेत्र एवं आधे अवयव एक शरीरमें, बचा हुआ नेत्र एवं अवशिष्ट अवयव दूसरे शरीरमें, एक तो मधुपुरीके जीवनके लिये एवं एक यहाँ यशोदाकी सँभालके लिये—इस क्रमसे इस उद्देश्यको लेकर यदि दैव मेरे अंगोंको बाँट दे, तो ही मैं इस विपत्तिसागरको पार कर सकूँगी। अन्यथा और कोई उपाय नहीं है।'

रोहिणीजीको अतिशय विषण्ण देखकर यशोदाने रोकर समझाया—'बहिन ! तेरे प्राण एवं मेरे प्राण तो एक हैं। इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यह है कि हम दोनोंने क्षणभरके लिये भी राम-श्याममें भेद नहीं देखा। तो बहिन ! मेरी बात मान ! मैं मन्दभागिनी तो जा नहीं सकती, तू चली जा। राम-श्यामको देखकर तेरे प्राण शीतल हो जायँगे तथा पुत्रोंको देखकर यदि तेरे प्राण रह गये तो मैं भी जी जाऊँगी; क्योंकि तेरे-मेरे प्राण सर्वथा अभिन्न हैं। इसके सिवा मेरे प्राण बचानेका और कोई दूसरा उपाय मुझे नहीं दीखता।' वास्तवमें रोहिणीजी यही सोचकर मधुपुरी चली आयीं।

× × × ×

मधुपुरीसे जब वसुदेवजीको लेकर श्रीकृष्णचन्द्र द्वारका चले गये, तब रोहिणीजी भी द्वारका चली गयीं। उनके मनमें आनन्द तो यह रहता था कि वे निरन्तर राम-श्यामकी लीलाएँ देखती थीं, सुनती थीं; पर जब यशोदाका स्मरण होता, तब प्राणोंमें टीस चलने लगती, वे फुफकार मारकर रो उठतीं।

कुरुक्षेत्रमें रोहिणीजीका यशोदासे पुनः मिलन हुआ। यशोदाको कण्ठसे लगाकर, उनके अनन्त गुणोंको सबसे कह-कहकर न जाने वे कितनी देरतक रोती ही रहीं।

एक बार रोहिणीजी फिर व्रजपुरी पधारी थीं। दन्तवक्त्रका विनाश करके जब श्रीकृष्णचन्द्र व्रजपुर गये, तब उन्होंने रामके सहित रोहिणी मैयाको बुलाया। रोहिणी मैया अपने पुत्र बलरामके साथ आयीं।* तथा जब व्रजेश्वरी यशोदा एवं नन्द अन्तर्धान होने लगे, तब ये भी नित्य लीलाकी रोहिणीमें मिल गयीं। अवश्य ही जनसाधारणकी दृष्टिमें तो रोहिणीजी व्रजपुरसे लौट आयीं तथा श्रीकृष्णचन्द्रकी शेष लीलामें योगदान करती रहीं। जब यदुकुल ध्वंस हुआ और दारुक इस समाचारको लेकर द्वारका लौटे, तब वसुदेव-देवकीके

* रोहिणीजीके और भी बहुत-से पुत्र थे। उनके गर्भसे वसुदेवने बलराम, गद, सारण, दुर्मद विपुल, ध्रुव, और कृत आदि पुत्र उत्पन्न किये थे।

सहित रोहिणीजी चीत्कार करती हुई वहाँ गयीं, जहाँ यदुवंशियोंके मृत शरीर पड़े थे। वहाँ जब रामकृष्णको—अपने पुत्रोंको नहीं पाया, तब वे मूर्छित होकर गिर पड़ीं। रोहिणीजीकी यह मूर्च्छा फिर नहीं टूटी। रोहिणीजीके साथ ही वसुदेव—देवकीकी भी यही दशा हुई—

देवकी रोहिणी चैव वसुदेवस्तथा सुतौ।
कृष्णरामावपश्यन्तः शोकार्ता विजहुः स्मृतिम्।।
प्राणांश्च विजहुस्तत्र भगवद्विरहातुराः।

# परिशिष्ट (१)

परम प्रेमस्वरूप सच्चिदानन्दघनविग्रह परात्पर भगवान् श्रीकृष्णकी मधुर व्रजलीलामें लाखों–लाखों पुण्य–सौभाग्यमयी देवियाँ सम्मिलित थीं। उनमें नित्यसिद्धा गोपांगनाओंके अतिरिक्त पूर्वजन्मकी घोर तपस्या, प्रबल अनन्य आकांक्षा एवं विशुद्ध मधुरोपासनाके फलस्वरूप विभिन्न समूहोंमें विभिन्न नामोंसे विख्यात बहुत–सी व्रजांगनाएँ थीं। उनके समूहोंके निम्नलिखित दस वर्ग प्रधान हैं—श्रुतिरूपा, ऋषिरूपा, मैथिली, कौसली, अयोध्यापुरवासिनी, यज्ञसीता, पौलिन्दी, देवनारी, जालन्धरी और नागेन्द्रकन्या। इनके साथ भगवान् श्रीकृष्णके लीला–विहारका कुछ वर्णन गर्गसंहिता, माधुर्यखण्डमें प्राप्त होता है। व्रजलीलामें अष्टसखियाँ सबसे प्रधान मानी ही जाती हैं। पद्मपुराणादिमें सोलह आद्या सखियोंका वर्णन है, इनमें पहली आठके स्थान तथा सेवाकार्य नियत हैं। दोनोंके नाम ये हैं—

(१) ललिता, श्यामला, धन्या, श्रीहरिप्रिया, विशाखा, शैव्या, पद्मा और भद्रा।

(२) चन्द्रावली, चित्रलेखा, चन्द्रा, मदनसुन्दरी, श्रीकृष्णप्रिया, श्रीमधुमती, चन्द्ररेखा और हरिप्रिया। इनके अतिरिक्त ऐसी बहुत–सी सेवापरायणा गोपांगनाएँ भी हैं, जिन्होंने विभिन्न पुरुषरूपोंमें पूर्वजन्मोंमें श्रीकृष्णप्रेम–प्राप्तिके लिये दीर्घकालतक कठोर तपस्या की थी और उसके फलस्वरूप गोपीरूपमें अवतीर्ण होकर श्रीकृष्णप्रेम तथा भगवान् श्रीकृष्णकी मधुर सेवाका सौभाग्य प्राप्त किया था। इनमें मुख्यतया चार ये हैं—

१. **सुनन्दा** — ये वीणा धारण करती हैं। इनके पिताका नाम सुनन्द गोप है। ये पूर्वजन्ममें उग्रतपा नामक ऋषि थीं और इन्होंने भगवान् श्रीकृष्णके मधुर व्रजस्वरूपके ध्यानसहित घोर तपस्या की थी। उसीके फलस्वरूप इन्हें यह सौभाग्य मिला।

२. **भद्रा** — ये दिव्य व्यञ्जनके द्वारा सेवा करती हैं। इनके पिताका नाम सुभद्र गोप है। ये पूर्वजन्ममें सत्यतपा नामक ऋषि थीं और इन्होंने मधुरोपासनासहित श्रीकृष्णप्रेमप्राप्तिके लिये घोर तप किया था।

३. **रंगवेणी** — ये चित्रकलामें निपुण हैं और इस कलाके द्वारा सेवा करती

हैं। इनके पिताका नाम सारंग गोप है। इन्होंने हरिधामा नामक ऋषिके रूपमें पूर्वजन्ममें घोर तपस्यायुक्त मधुर भावसे भगवान् श्रीकृष्णकी दीर्घकालतक आराधना की थी।

४. चित्रगन्धा — ये अपने सहज दिव्य अंग–सौरभसे श्रीकृष्णको सुख पहुँचाती हैं। इनके पिताका नाम प्रचण्ड गोप हैं। ये पूर्वजन्ममें जाबालि नामक महान् ऋषि थीं। इन्होंने श्रीकृष्णप्रेमप्राप्तिके लिये तपस्या करती हुई स्वयं ब्रह्मविद्यासे मन्त्रदीक्षा प्राप्त करके मानसरोवरपर जाकर तदनुसार कठोर तपस्या और मधुरोपासना की थी।

वस्तुतः प्रियतम भगवान् श्रीकृष्णकी प्रेमरूपा मधुरोपासनाका अधिकार उन्हींको प्राप्त होता है, जो उसे प्राप्त करनेके लिये निरभिमान होकर सहर्ष सर्वत्याग करते हैं एवं अपरिमित उल्लास तथा उत्साहके साथ दीर्घकालतक धैर्यके साथ महान्से महान् तप करनेके लिये सदा प्रस्तुत रहते हैं और तप करते हैं।

उन सभी महाभागा व्रजवनिताओंके श्रीचरणरजको अनन्त प्रणाम है, जिन्होंने यह सौभाग्य प्राप्त किया था।



## परिशिष्ट (२)

# श्रीराधा–कृष्ण–लीलाके परिकर

## नम्र निवेदन

मोहका आवरण भंग हो जानेपर जगत्पिता ब्रह्माजी श्रीकृष्णकी स्तुति करते हुए कहते हैं—

अहो भाग्यमहो भाग्यं नन्दगोपव्रजौकसाम्।
यन्मित्रं परमानन्दं पूर्णं ब्रह्म सनातनम्।।

'ओहो! गोपराज श्रीनन्दके व्रजमें—उनकी छत्रछायामें रहनेवाले नर–नारियोंका कितना बड़ा भाग्य है कि स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण, जो परमानन्दके मूर्तिमान् विग्रह हैं और जो आदि–अन्तरहित साक्षात् पूर्णब्रह्म हैं, उनके सुहृद—आत्मीय हैं।'

तद्भूरिभाग्यमिह जन्म किमप्यटव्यां
यद्गोकुलेऽपि कतमाङ्घ्रिरजोऽभिषेकम्।
यज्जीवितं तु निखिलं भगवान्मुकुन्द–
स्त्वद्यापि यत्पदरजः श्रुतिमृग्यमेव।।

'प्रभो! इस व्रजभूमिमें किसी वनमें, विशेष करके गोकुलमें, किसी भी योनिमें जन्म हो जाय, यही हमारे लिये बड़े सौभाग्यकी बात होगी; क्योंकि यहाँ जन्म हो जानेपर आपके किसी–न–किसी प्रेमीकी चरण–धूलि हमारे

मस्तकपर पड़ ही जायेगी, वह हमें नहला देगी, प्रभो ! आपके प्रेमी व्रजवासियोंका सम्पूर्ण जीवन आपका ही जीवन है, आप ही उनके जीवनके एकमात्र सर्वस्व हैं। ऐसी दशामें उनकी चरण–धूलि आपकी ही चरण–धूलि है। आपकी चरण–धूलि तो इतनी दुर्लभ है कि उसे श्रुतियाँ भी अनादिकालसे अबतक ढूँढ़ ही रही हैं, पा नहीं सकी हैं।'

जिन व्रजवासियोंकी—नहीं, नहीं, उनकी चरण–रजकी इतनी महिमा है, उनके सम्बन्धमें जिज्ञासा होना प्रत्येक राधाकृष्णके उपासकके लिये स्वाभाविक ही नहीं, अपितु अनिवार्य है। उनके माता–पिता कौन थे, किस पुनीत वंशको उन्होंने अपने आविर्भावसे उजागर किया था, इनके मातृकुलके और पितृकुलके पूर्व–पुरुष कौन थे, इनके मुख्य सम्बन्धी कौन–कौन थे, श्रीकृष्णके मुख्य सखा तथा श्रीराधारानीकी प्रधान सखियाँ कौन थीं, जिनका उनके साथ समताका अतिशय स्नेहपूर्ण एवं अन्तरंग सम्बन्ध था, उनकी सुर–मुनि–वाञ्छित विविध प्रकारकी सेवामें अहर्निश नियुक्त रहनेवाले उनके भृत्य एवं परिचारिकाएँ कौन थीं, अपने स्वरूपभूत कर–चरणादि चिदानन्दमय श्रीअंगोंमें वे कौन–कौनसे आभूषण आदि धारण करते थे, कौन–कौन–से स्थान उन्हें प्रिय थे तथा उनके प्रीतिपात्र पशु–पक्षियोंके क्या नाम थे—इत्यादि प्रश्नोंका यथार्थ उत्तर पानेके लिये किस व्रज–रस–रसिकका मन लालायित न होगा ?

भक्तोंकी इसी ममतापूर्ण जिज्ञासाका समाधान प्रस्तुत करनेके पावन उद्देश्यसे ही यह अत्यन्त संक्षिप्त किंतु प्रामाणिक सामग्री एकत्र की गयी है। प्रत्यक्षदर्शी महात्माओंने प्राचीन ग्रन्थों तथा अपने निजी अनुभवोंके आधारपर इस विषयपर कुछ ग्रन्थ भी लिखे हैं। गौड़ीय वैष्णवोंके जीवन–सर्वस्व कलि–पावनावतार प्रेममूर्ति महाप्रभु श्रीगौरांगदेवके प्रमुख एवं अतिशय प्रीतिपात्र शिष्य सुगृहीत नामधेय श्रीरूपगोस्वामीका 'श्रीराधाकृष्णगणोद्देश दीपिका' के नामसे एक अत्यन्त प्रामाणिक ग्रन्थ उपलब्ध है। मुख्यतया उसीके आधारपर तथा कतिपय अन्य सूत्रोंसे भी इस सामग्रीका संकलन किया गया है। इससे यदि व्रज–प्रेमियोंका कुछ भी उपकार हुआ तो हम अपना प्रयास सफल समझेंगे। संकलनमें प्रमाद अथवा दृष्टि–दोषवश यदि भूलें रह गयी हों, तो विद्वज्जनोंसे निवेदन है कि उन्हें बतानेकी कृपा करें। हम उन्हें अगले संस्करणमें सुधारनेका प्रयत्न करेंगे। श्रीराधाकृष्णार्पणमस्तु।

गीतावाटिका, गोरखपुर
श्रीराधाष्टमी
वि० सं० २०२१

वैष्णवोंकी चरण–रज
चिम्मनलाल गोस्वामी



# श्रीकृष्ण–परिकर–परिचय

पितामह—पर्जन्य

पितामही—वरीयसी

मातामह—सुमुख

मातामही—पाटला

ताऊ—उपनन्द एवं अभिनन्द

ताई—तुंगी (उपनन्दकी पत्नी), पीवरी (अभिनन्दकी पत्नी)

चाचा—सन्नन्द (सुनन्द) एवं नन्दन

चाची—कुवलया (सन्नन्दकी पत्नी), अतुल्या (नन्दनकी पत्नी)

फूफा—नील एवं काम

बुआ—सुनन्दा (महानीलकी पत्नी), नन्दिनी (सुनीलकी पत्नी)

**पिता**—महाराज नन्द

**बड़ी माता**—महारानी रोहिणी (वसुदेवकी पत्नी एवं बलरामजीकी जननी)

**माता**—महारानी यशोदा

**मामा**—यशोवर्धन, यशोधर, यशोदेव, सुदेव

**मौसा**—मल्ल (पत्नी–यशस्विनी)(एक मतसे मौसाका नाम भी नन्द है)

**मौसी**—यशोदवी (दधिसारा), यशस्विनी (हविस्सारा)।

**पितामहके समान पूज्य गोप**—गोष्ठ, कल्लोल, करुण्ड, तुण्ड, कुटेर, पुरट आदि।

**पितामहीके समान पूजनीया वृद्धा गोपियाँ**—शिलाभेरी, शिखाम्बरा, भारुणी, भंगुरा, भंगी, भारशाखा, शिखा आदि।

**पिताके समकक्ष गोप**—कपिल, मंगल, पिंगल, पिंग, माठर, पीठ, पट्टिश, शंकर, संगर, भृंग, घृणि, घाटिक, सारघ, पटीर, दण्डी, केदार, सौरभेय, कलाकुंर, धुरीण, धुर्व्व, चक्रांग, मस्कर, उत्पल, कम्बल, सुपक्ष, सौधहारीत, हरिकेश, हर, उपानन्द आदि।

**माताके समान पूजनीया गोपांगनागण**—वत्सला, कुशला, ताली, मेदुरा, मसृणा, कृपा, शंकिनी, बिम्बिनी, मित्रा, सुभगा, भोगिनी, प्रभा, शारिका, हिंगुला, नीति, कपिला, धमनीधरा, पक्षति, पाटका, पुण्डी, सुतुण्डा, तुष्टि, अञ्जना, तरंगाक्षी, तरलिका, शुभदा, मालिका, अंगदा, वत्सला, कुशला, ताली, मेदुरा, विशाला, शल्लकी, वेणा, वर्तिका आदि।

**इनके घर प्राय: आने–जानेवाली ब्राह्मणस्त्रियाँ**—सुलता, गौतमी, यामी, चण्डिका आदि

**मातामहके तुल्य पूज्य गोप**—किल, अन्तकेल, तीलाट, कृपीट, पुरट, गोण्ड, कल्लोट्ट, कारण्ड, तरीषण, वरीषण, वीरारोह, वरारोह आदि।

**मातामहीके तुल्य पूजनीया**—भारुण्डा, जटिला, भेला, कराला, करवालिका, घर्घरा, मुखरा, घोरा, घण्टा, घोणी, सुघण्टिका, ध्वांक्षरुण्टी हण्डि, टुण्डि, डिण्डिमा, मञ्जुवाणिका, चक्कि, चोण्डिका, चुण्डी, पुण्डवाणिका, डामणी, डामरी, डुम्बी, डंका आदि।

**स्तन्यपान करानेवाली धात्रियाँ**—अम्बिका तथा किलिम्बा (अम्बा) धनिष्ठा आदि।

**अग्रज (बड़े भ्राता)**—बलराम (रोहिणीजीके पुत्र)

**ताऊके सम्बन्धसे तथा चचेरे बड़े भाई**—सुभद्र, मण्डल, दण्डी, कुण्डली, भद्रकृष्ण, स्तोककृष्ण, सुबल, सुबाहु आदि।

**ताऊ, चाचाके सम्बन्धसे बहनें**—नन्दिरा, मन्दिरा, नन्दी, नन्दा, श्यामदेवी आदि।

**सखा**—श्रीकृष्णके चार प्रकारके सखा हैं—(१) सुहृद, (२) सखा, (३) प्रियसखा, (४) प्रिय नर्मसखा

**(१) सुहृद्वर्गके सखा**—सुहृदवर्गमें जो गोपसखा हैं, वे आयुमें श्रीकृष्णकी अपेक्षा बड़े हैं। वे सदा साथ रहकर इनकी रक्षा करते हैं। ये सुभद्र, भद्रवर्धन, मण्डलीभद्र, कुलवीर, महाभीम, दिव्यशक्ति, गोभट, सुरप्रभ, रणस्थिर आदि हैं। इन सबके अध्यक्ष अम्बिकापुत्र विजयाक्ष हैं।

**(२) सखावर्गके सखा**—सखावर्गके कुछ सखा तो श्रीकृष्णचन्द्रके समान आयुके हैं तथा कुछ श्रीकृष्णसे छोटे हैं। ये सखा भाँति-भाँतिसे श्रीकृष्णकी आग्रहपूर्वक सेवा करते हैं और सदा सावधान रहते हैं कि कोई शत्रु नन्दनन्दनपर आक्रमण न कर दे।

**समान आयुके सखा हैं**—विशाल, वृषभ, ओजस्वी, जम्बि, देवप्रस्थ, वरूथप, मन्दार, कुसुमापीड़, मणिबन्ध आदि तथा श्रीकृष्णसे छोटी आयुके सखा हैं—मन्दार, चन्दन, कुन्द, कलिन्द, कुलिक आदि।

**(३) प्रियसखावर्गके सखा**—श्रीदाम, दाम, सुदामा, वसुदाम, किंकिणी, भद्रसेन, अंशुमान्, स्तोककृष्ण (श्रीकृष्णके चाचा नन्दनके पुत्र) पुण्डरीकाक्ष, विटंगाक्ष, विलासी, कलविंक, प्रियंकर आदि हैं। ये प्रिय सखा विविध क्रीड़ाओंसे, परस्पर कुश्ती लड़कर, लाठीके खेल खेलकर, युद्ध-अभिनयकी रचना कर-कर तथा अन्य अनेकों प्रकारसे श्रीकृष्णचन्द्रका आनन्दवर्द्धन करते हैं। ये सब शान्त प्रकृतिके हैं तथा श्रीकृष्णके परम प्राणरूप हैं। ये सब समान वय और रूपवाले हैं। इन सबमें मुख्य हैं—श्रीदाम। ये पीठमर्दक (प्रधान नायकके सहायक) सखा हैं। इन्हें श्रीकृष्ण अत्यन्त प्यार करते हैं। प्रायः देखा जाता है कि श्रीकृष्ण जो भी भोजन करते हैं, उसमेंसे प्रथम ग्रासका आधा भाग स्तोककृष्णके मुखमें पहले देते हैं एवं फिर शेष अपने मुँहमें डाल लेते हैं। स्तोककृष्ण देखनेमें श्रीकृष्णकी प्रतिमूर्ति हैं। वे इसे प्यार भी बहुत करते हैं। भद्रसेन समस्त सखाओंके सेनापति हैं।

**(४) प्रिय नर्मसखावर्गके सखा**—सुबल, (श्रीकृष्णके चाचा सन्नन्दके

पुत्र), अर्जुन, गन्धर्व, बसन्त, उज्ज्वल, कोकिल, सनन्दन, विदग्ध आदि हैं। श्रीकृष्णका ऐसा कोई रहस्य नहीं है, जो इनसे छिपा हो।

**विदूषक सखा**—मधुमंगल, पुष्पांक, हासांक, हंस आदि श्रीकृष्णके विदूषक सखा हैं।

**विट**—कडार, भारतीबन्धु, गन्ध, वेद, वेध आदि श्रीकृष्णके विट (प्रणयमें सहायक सेवक) हैं।

**आयुध धारण करानेवाले सेवक**—रक्तक, पत्रक, पत्री, मधुकण्ठ, मधुव्रत, शालिक, तालिक, माली, मान, मालाधर, आदि श्रीकृष्णके वेणु, श्रृंग, मुरली, यष्टि, पाश आदिकी रचना करनेवाले एवं इन्हें धारण करानेवाले तथा श्रृंगारोचित विविध वनधातु जुटानेवाले दास हैं।

**वेश–विन्यासकी सेवा**—प्रेमकंद, महागन्ध, दय, मकरन्द प्रभृति श्रीकृष्णको नाना वेशोंमें सजानेकी अन्तरंग सेवामें नियुक्त हैं। ये पुष्परससार (इत्र) से श्रीकृष्णके वस्त्रोंको सुरभित रखते हैं। इनकी सैरन्ध्री (केश सँवारनेवालीका) नाम है—मधुकन्दला।

**वस्त्र–संस्कार सेवा**—सारंग, बकुल आदि श्रीकृष्णके वस्त्र–संस्कारकी सेवामें नियुक्त रजक हैं।

**अंगराग तथा पुष्पालंकरणकी सेवा**—सुमना, कुसुमोल्लास, पुष्पहास, हर आदि तथा सुबन्ध, सुगन्ध, आदि श्रीकृष्णचन्द्रकी गन्ध, अंगराग, पुष्पाभरण आदिकी सेवा करते रहते हैं।

**भोजन–पात्र, आसनादिकी सेवा**—विमल, कमल आदि श्रीकृष्णके भोजनपात्र आसन (पीढ़ा) आदिकी सँभाल रखनेवाले परिचारक हैं।

**जलकी सेवा**—पयोद तथा वारिद आदि श्रीकृष्णचन्द्रके यहाँ जल छाननेकी सेवामें निरत रहते हैं।

**ताम्बूलकी सेवा**—श्रीकृष्णचन्द्रके लिये सुरभित ताम्बूलकी बीड़ी सजानेवाले हैं—सुविलास, विशालाक्ष, रसाल, जम्बुल, रसशाली, पल्लव, मंगल, फुल्ल, कोमल, कपिल आदि। ये ताम्बूलकी बीड़ी बाँधनेमें अत्यन्त निपुण हैं। ये सब श्रीकृष्णके पास रहनेवाले विविध विचित्र चेष्टा करके, नाच कूदकर, मीठी चर्चा सुनाकर मनोरञ्जन करनेवाले सखा हैं।

**चेट**—भंगुर, भृगांर, सान्धिक, ग्रहिल आदि श्रीकृष्णके चेट (नियत काम करनेवाले सेवक) हैं।

**चेटी**—कुरंगी, भृंगारी, सुलम्बा, लम्बिका आदि श्रीकृष्णकी चेटियाँ हैं।

**प्रमुख परिचारिकाएँ**—नन्द–भवनकी प्रमुख परिचारिकाएँ हैं—धनिष्ठा, चन्दनकला, गुणमाला, रतिप्रभा, तड़ित्प्रभा, तरुणी, इन्दुप्रभा, शोभा, रम्भा आदि। धनिष्ठा तो श्रीकृष्णचन्द्रकी धात्री तथा व्रजरानीकी अत्यन्त विश्वासपात्री भी हैं। उपर्युक्त सभी पानी छिड़कने, गोबरसे आँगन आदि लीपने, दूध औटाने आदि अन्तःपुरके कार्योंमें अत्यन्त कुशला हैं।

**चर**—चतुर, चारण, धीमान्, पेशल आदि इनके उत्तम चर हैं। ये नानावेश बनाकर गोप–गोपियोंमें विचरण करते रहते हैं।

**दूत**—केलि तथा विवादमें कुशल विशारद, तुंग, वावदूक, मनोरम, नीतिसार आदि इनके कुञ्ज–सम्मेलनके उपयोगी दूत हैं।

**दूतिकाएँ**—पौर्णमासी, वीरा, वृन्दा, वंशी, नान्दीमुखी, वृन्दारिका, मेना, सुबला तथा मुरली प्रभृति इनकी दूतिकाएँ हैं। ये सब–की–सब कुशला, प्रिया–प्रियतमका सम्मिलन करानेमें दक्षा तथा कुञ्जादिको स्वच्छ रखने आदिमें निपुणा हैं। ये वृक्षायुर्वेदका ज्ञान रखती हैं तथा प्रिया–प्रियतमके स्नेहसे पूर्ण हैं। इनमें वृन्दा सर्वश्रेष्ठ हैं। वृन्दा तपाये हुए सोनेकी कान्तिके समान परम मनोहरा हैं। नील वस्त्रका परिधान धारण करती हैं तथा मुक्ताहार एवं पुष्पोंसे सुसज्जित रहती हैं। ये सदा वृन्दावनमें निवास करती हैं, प्रिया–प्रियतमका सम्मिलन चाहनेवाली हैं तथा उनके प्रेमसे परिप्लुता हैं।

**वंदीगण**—नन्द–दरबार दो वन्दीगण सुविचित्र–रव और मधुर–रव श्रीकृष्णको अत्यन्त प्रिय हैं।

**नर्तक**—(नन्द–सभाके) इनके प्रिय नर्तक हैं—चन्द्रहास, इन्दुहास, चन्द्रमुख आदि।

(क) नट (अभिनय करनेवाले)—इनके प्रिय नट हैं—सारंग, रसद, विलास आदि।

**गायक**—इनके प्रिय गायक हैं—सुकण्ठ, सुधाकण्ठ आदि

**रसज्ञ तालधारी**—भारत, सारद, विद्याविलास, सरस आदि सर्व प्रकारकी व्यवस्थामें निपुण इनके तालधारी समाजीगण हैं।

**मृदंग–वादक**—सुधाकर, सुधानाद एवं सानन्द—ये इनके गुणी मृदंग–वादक हैं।

**गृहनापित**—क्षौरकर्म, तैल–मर्दन, पाद–संवाहन, दर्पणकी सेवा आदि

कार्यमें नियुक्त हैं—दक्ष, सुरंग, भद्रांग, स्वच्छ, सुशील एवं प्रगुण नामक गृहनापित।

**सौचिक (दर्जी)**—इनके कुलके निपुण दर्जीका नाम है रौचिक।

**रजक (धोबी)**—सुमुख, दुर्लभ, रञ्जन आदि इनके परिवारके धोबी हैं।

**हड्डिप (मेहतर)**—पुण्यपुञ्ज तथा भाग्यराशि इनके परिवारके भंगी हैं।

**स्वर्णकार (सुनार)**—इनके तथा इनके परिवारके लिये विविध अलंकार-आभूषण आदि बनानेवाले रंगण तथा रंकण नामक दो सुनार हैं।

**कुम्भकार (कुम्हार)**—पवन तथा कर्मठ नामसे इनके दो कुम्हार हैं, जो इनके परिवारके लिये प्रयुक्त होनेवाले कलश, गागर, दधि-भाण्डादि बनाते हैं।

**काष्ठशिल्पी (बढ़ई)**—वर्द्धकि तथा वर्द्धमान नामके इनके दो कुल-बढ़ई हैं, जो इनके लिये शकट, खाट आदि लकड़ीकी चीजोंका निर्माण करते हैं।

**अन्य निजी शिल्पी एवं कारुगण**—कारव, कुण्ड, कण्ठोल, करण्ड, कटुल आदि ऐसे घरेलू शिल्पी कारुगण हैं,जो इनके गृहमें काम आनेवाली जेवड़ी, मथनिया, कुठार, पेटी आदि सामान बनाते रहते हैं।

**चित्रकार**—सुचित्र एवं विचित्र नामके दो पटु चित्र-शिल्पी इनके प्रिय पात्र हैं।

**गाय**—इनकी प्रिय गायोंके नाम हैं—मंगला, पिंगेक्षणा, गंगा, पिशंगी प्रपात-शृंगी, मृदंगमुखी, धूमला, शबला, मणिकस्तनी, हंसी, वंशी-प्रिया आदि।

**बलीवर्द**—पद्मगन्ध तथा पिशंगाक्ष आदि इनके प्रिय बैल हैं।

**हरिण (मृग)**—इनके प्रिय मृगका नाम है सुरंग।

**मर्कट**—इनका एक प्रिय बंदर भी है, उसका नाम दधिलोभ।

**श्वान**—व्याघ्र और भ्रमरक नामके दो कुत्ते भी श्रीकृष्णको बहुत प्रिय हैं।

**हंस**—इनके पास एक अत्यन्त सुमनोहर हंस भी है जिसका नाम है कलस्वन।

**मयूर**—इनके प्रिय मयूरोंका नाम है शिखी और ताण्डविक।

**तोते**—इनके दक्ष और विचक्षण नामके दो प्रिय तोते हैं।

**महोद्यान**—साक्षात् कल्याणरूप श्रीवृन्दावन ही इनका परम मांगलिक महोद्यान है।

**क्रीडापर्वत**—श्रीगोवर्धन पर्वत इनकी रमणीय क्रीड़ास्थली है।

**घाट**—इनका प्रिय घाट नीलमण्डपिका नामसे विख्यात है। मानसगंगाका पारंग घाट भी इन्हें अतिशय प्रिय है। इस घाटपर सुविलसतरा नामकी एक नौका श्रीकृष्णचन्द्रके लिये सदा प्रस्तुत रहती है।

निभृत गुहा—'मणिकन्दली' नामक कन्दरा इन्हें अत्यन्त प्रिय है।

**मण्डप**—शुभ्र, उज्ज्वल शिलाखण्डोंसे जटित एवं विविध सुगन्धित द्रव्योंसे सुवासित 'आमोदवर्द्धन' नामका इनका निज मण्डप है।

**सरोवर**—इनके निज सरोवरका नाम 'पावन सरोवर' है, जिसके किनारे इनके अनेक क्रीड़ाकुञ्ज शोभायमान हैं।

**कुञ्ज**—इनके प्रियकुञ्जका नाम काममहातीर्थ है।

**लीलापुलिन**—इनके लीलापुलिनका नाम 'अनंग–रंगभूमि' है।

**निज–मन्दिर**—नन्दीश्वर पर्वतपर स्फुरदिन्दिर नामक इनका निज मन्दिर है।

**दर्पण**—इनके दर्पणका नाम शरदिन्दु है।

**पंखा**—इनके पंखेको मधुमारुत कहा जाता है।

**लीला–कमल तथा गेंद**—इनके पवित्र लीला–कमलका नाम सदास्मेर है एवं गेंदका नाम चित्रकोरक है।

**धनुष–बाण**—'विलासकार्म्मण' नामक स्वर्णसे मण्डित इनका धनुष है तथा इनके मनोहर बाणका नाम शिञ्जिनी है, जिसके दोनों ओर मणियाँ बँधी हुई हैं।

**श्रृंग**—इनके प्रिय श्रृंग (विषाण) का नाम मञ्जुघोष है।

**वंशी**—इनकी वंशीका नाम भुवन मोहिनी है। यह महानन्दा नामसे भी विख्यात है। *

---

* इस सम्बन्धमें यह जाननेयोग्य है कि वंशी यदि अष्टछिद्र–समन्वित हो एवं एक अंगुलके अंतरसे एक अंगुल परिमाणका मुखरन्ध्र हो एवं शिरोभाग चार अंगुल तथा पुच्छभाग तीन अंगुल परिमाणका हो, तो उसे 'वंशिका' कहते हैं।

यही वंशी यदि नवछिद्र–समन्वित हो, सत्रह अंगुल लंबी हो तथा छिद्रों एवं मुखरन्ध्रके बीच दस अंगुलका व्यवधान हो, तो उस सम्मोहिनी वंशी (महानन्दा) कहते हैं।

यदि छिद्रों एवं मुखरन्ध्रके बीच बारह अंगुलका व्यवधान हो, तो उसे 'आकर्षिणी' कहते हैं। उपर्युक्त दोनों सुवर्णकी बनी होती है। रासके समय श्रीकृष्ण महानन्दा धारण करते हैं।

यदि चौदह अंगुलका व्यवधान हो तो उसे 'आनन्दिनी (बाँसुरी)' कहते हैं। यह श्रीकृष्ण तथा उनके सखाओंको अत्यन्त प्रिय है। आनन्दिनी बाँसकी बनी होती है तथा श्रीकृष्ण इसे विविध लीला प्रसंगोंमें धारण करते हैं। वंशिका मणिमयी (हीरक–पद्मरागादि मणियोंसे जटित) होती है; महानन्दा, सम्मोहिनी एवं आकर्षिणी स्वर्णनिर्मित होती हैं। गोचारणके समय आनन्दिनीको एवं रासके समय श्यामसुन्दर महानन्दाको धारण करते हैं।

**वेणु**——छः रन्ध्रोंवाले इनके सुन्दर वेणुका नाम 'मदन–झंकार' है।

**मुरली**——कोकिलाओंके हृदयाकर्षक कूजनको भी फीका करनेवाली इनकी मधुर मुरलिकाका नाम 'सरला' है।

**वीणा**——इनकी 'वीणा' तरंगिणी नामसे विख्यात है।

राग——गौड़ी तथा गुर्जरी नामकी रागिनियाँ श्रीकृष्णको अतिशय प्रिय हैं।

**दण्ड (वेत्र या यष्टिक)**——इनकी बेंत (वेत्र या छड़ी) का नाम 'मण्डन' है।

**दोहनी**——इनकी दोहनीका नाम 'अमृत–दोहनी' है।

**आभूषण**——श्रीकृष्णचन्द्रके नित्य–प्रयोगमें आनेवाले आभूषणोंमेंसे कुछके नाम निम्न हैं——

(१) नौ रत्नोंसे जटित 'महारक्षा' नामक रक्षायन्त्र इनकी भुजामें बँधा रहता है।

(२) कंकण——चंकन

(३) मुद्रिका——रत्नमुखी

(४) पीताम्बर——निगमशोभन

(५) किंकिणी——कलझंकारा

(६) मञ्जीर——हंसगञ्जन

(७) हार——तारावली

(८) मणिमाला——तड़ित्प्रभा

(९) पदक——हृदयमोहन (इसपर श्रीराधाकी छवि अंकित है)

(१०) मणि——कौस्तुभ

(११) कुण्डल——रत्यधिदेव और रागाधिदेव (मकराकृत)

(१२) किरीट——रत्नपार

(१३) चूड़ा——चामरडामरी

(१४) मयूरमुकुट——नवरत्न विडम्ब

(१५) गुञ्जाली——रागवल्ली

(१६) माला——दृष्टिमोहिनी

(१७) तिलक——दृष्टिमोहन

चरणोंमें चिह्न हैं—

दाहिना चरण वामचरण



**दहिना चरण—**

अँगूठेके बीच जौ, उसके बगलमें ऊर्ध्वरेखा, मध्यमा उँगलीके नीचे कमल, कनिष्ठिकाके नीचे अंकुश, जौके नीचे चक्र, चक्रके नीचे छत्र, कमलके नीचे ध्वजा, अंकुशके नीचे वज्र, एड़ीके मध्यभागमें अष्टकोण, उसकी चारों दिशाओंमें चार सथिये (स्वस्तिक) और उनके बीचमें चारों कोनोंमें चार जामुनके फल—इस प्रकार कुल ग्यारह चिह्न हैं।

**बायां चरण—**

अँगूठेके नीचे शंख, उसके बगलमें मध्यमा उँगलीके नीचे दो घेरोंका दूसरा शंख, उन दोनोंके नीचे चरणके दोनों पार्श्वोंको छूता हुआ बिना डोरीका धनुष, धनुषके नीचे तलवेके ठीक मध्यमें गायका खुर, खुरके नीचे त्रिकोण, त्रिकोणके नीचे अर्धचन्द्र (जिसका मुख ऊपरकी ओर है), एड़ीमें मत्स्य तथा खुर एवं मत्स्यके बीच चार कलश (जिनमेंसे दो त्रिकोणके आसपास और दो चन्द्रमाके नीचे अगल–बगलमें स्थित हैं)—इस प्रकार कुल ८ चिह्न हैं।



# श्रीराधा-परिकर-परिचय

पितामह—महीभानु
पितामही—सुखदा (अन्यत्र 'सुषमा' नामका भी उल्लेख मिलता है)
पिता—वृषभानु
माता—कीर्तिदा
पितृव्य (चाचा)—भानु, रत्नभानु एवं सुभानु
फूफा—काश
बुआ—भानुमुद्रा
भ्राता—श्रीदाम
कनिष्ठा भगिनी—अनंगमञ्जरी
मातामह—इन्दु
मातामही—मुखरा
मामा—भद्रकीर्ति, महाकीर्ति, चन्द्रकीर्ति
मामी—मेनका, षष्ठी, गौरी
मौसा—कुश
मौसी—कीर्तिमती

धात्री—धातकी

सखियाँ—श्रीराधाजीकी पाँच प्रकारकी सखियाँ हैं—(१) सखी, (२) नित्यसखी, (३) प्राणसखी, (४) प्रियसखी, (५) परम प्रेष्ठसखी।

**(१) सखीवर्गकी सखियाँ**—कुसुमिका, विन्ध्या, धनिष्ठा आदि हैं।

**(२) नित्यसखीवर्गकी सखियाँ**—कस्तूरी, मनोज्ञा, मणिमञ्जरी, सिन्दूरा, चन्दनवती, कौमुदी, मदिरा आदि हैं।

**(३) प्राणसखीवर्गकी सखियाँ**—शशिमुखी, चन्द्ररेखा, प्रियंवदा, मदोन्मदा, मधुमती, वासन्ती, लासिका, कलभाषिणी, रत्नवर्णा, केलिकन्दली, कादम्बरी, मणिमती, कर्पूरतिलका आदि हैं। ये सखियाँ प्रेम, सौन्दर्य एवं सद्गुणोंमें प्रायः श्रीराधारानीके समान ही हैं।

**(४) प्रियसखीवर्गकी सखियाँ**—कुरंगाक्षी, मण्डली, मणिकुण्डला, मालती, चन्द्रतिलका, माधवी, मदनालसा, मञ्जुकेशी, मञ्जुमेधा, शशिकला, सुमध्या, मधुरेक्षणा, कमला, कामलतिका, चन्द्रलतिका, गुणचूड़ा, वरांगदा, माधुरी, चन्द्रिका, प्रेममञ्जरी, तनुमध्यमा, कदर्पसुन्दरी आदि कोटि–कोटि प्रिय सखियाँ श्रीराधारानीकी हैं।

**(५) परमप्रेष्ठसखीवर्गकी सखियाँ**—इस वर्गकी सखियाँ हैं—(१) ललिता (२) विशाखा (३) चित्रा (४) इन्दुलेखा (५) चम्पकलता (६) रंगदेवी (७) तुंगविद्या (८) सुदेवी

**सुहृद्वर्गकी सखियाँ**—श्यामला, मंगला आदि।

**प्रतिपक्षवर्गकी सखियाँ**—चन्द्रावली आदि।

**वाद्य एवं संगीतमें निपुणा सखियाँ**—कलाकण्ठी, सुकण्ठी एवं प्रियपिक–कण्ठिका नाम्नी सखियाँ वाद्य एवं कण्ठसंगीतकी कलामें अत्यधिक निपुणा हैं। विशाखा सखी अत्यन्त मधुर कोमल पदोंकी रचना करती है तथा ये तीनों सखियाँ गा–गाकर प्रिया–प्रियतमको सुख–प्रदान करती हैं। ये सब शुषिर, तत, आनद्ध, घन तथा अन्य वाद्य–यन्त्रोंको बजाती हैं।

**मानलीलामें संधि करानेवाली सखियाँ**—नान्दीमुखी एवं बिन्दुमुखी

**वनवासिनी सखियाँ**—मल्ली, भृंगी तथा मतल्ली नामकी पुलिन्द–कन्यकाएँ श्रीराधारानीकी वनवासिनी सखियाँ हैं।

**चित्र बनानेवाली सखियाँ**—श्रीराधारानीके लिये भाँति–भाँतिके चित्र बनाकर प्रस्तुत करनेवाली सखीका नाम चित्रिणी है।

**कलाकार सखियाँ**—रसोल्लासा, गुणतुंगा, स्मरोद्धुरा आदि श्रीराधारानीकी कला–मर्मज्ञ सखियाँ हैं।

**वनादिकोंमें साथ जानेवाली सखियाँ**—वृन्दा, कुन्दलता आदि सहचरियाँ श्रीराधाके साथ वनादिकोंमें आती–जाती हैं।

**व्रजराजके घरपर रहनेवाली सखियाँ**—श्रीराधारानीकी अत्यन्त प्रियपात्री धनिष्ठा, गुणमाला आदि सखियाँ हैं, जो व्रजराजके घरपर ही रहती हैं।

**मञ्जरियाँ**—अनंगमञ्जरी, रूपमञ्जरी, रतिमञ्जरी, लवंगमञ्जरी, रागमञ्जरी, रसमञ्जरी, विलासमञ्जरी, प्रेममञ्जरी, मणिमञ्जरी, सुवर्णमञ्जरी, काममञ्जरी, रत्नमञ्जरी, कस्तूरीमञ्जरी, गन्धमञ्जरी, नेत्रमञ्जरी, पद्ममञ्जरी, लीलामञ्जरी, हेममञ्जरी आदि श्रीराधारानीकी मञ्जरियाँ हैं। इनमें रतिमञ्जरी श्रीराधाजीको अत्यन्त प्रिय हैं तथा वे रूपमें भी इनके ही समान हैं।

**धात्रीपुत्री**—कामदा है। यह श्रीराधारानीके प्रति सखीभावसे युक्ता है।

**सदा साथ रहनेवाली बालिकाएँ**—तुंगी, पिशंगी, कलकन्दला, मञ्जुला, बिन्दुला, संधा, मृदुला आदि बालिकाएँ सदा–सर्वदा इनके साथ रहती हैं।

**मन्त्र–तन्त्र–परामर्शदात्री सखियाँ**—श्रीराधारानीको यन्त्र–मन्त्र–तन्त्र क्रियाके सम्बन्धमें परामर्श देनेवाली सखियोंका नाम है दैवज्ञा एवं दैवतारिणी।

**राधाके घर आने–जानेवाली ब्राह्मण स्त्रियाँ**—गार्गी आदि

**वृद्धादूती**—कात्यायनी आदि

**मुख्यदूती**—महीसूर्या

**चेटीगण**—(बँधा काम करनेवाली दासिकाएँ)—भृंगारिका आदि

**मालाकार–कन्याएँ**—माणिकी, नर्मदा एवं प्रेमवती, नामकी मालाकार कन्याएँ श्रीराधारानीकी सेवामें नियुक्त रहती हैं। ये सुन्दर, सुरभित कुसुमों एवं पद्मोंका संचयन करके प्रतिदिन प्रातःकाल श्रीराधारानीको भेंट करती हैं। श्रीराधारानी प्रायः इन्हें हृदयसे लगाकर इनकी भेंट स्वीकार करती हैं।

**सैरन्ध्री**—पालिन्द्री

**दासीगण**—रागलेखा, कलाकेलि, मञ्जुला, भूरिदा आदि इनकी दासियाँ हैं।

**गृह–नापित–कन्याएँ**—श्रीराधारानीके उबटन (अंगराग), अलक्तकदान एवं केश–विन्यासकी सेवा सुगन्धा एवं नलिनी नामकी दो नापित–कन्याएँ करती हैं। ये दोनों ही श्रीराधारानीको अतिशय प्यारी हैं।

**गृह–रजक–कन्याएँ**—मञ्जिष्ठा एवं रंगरागा श्रीराधारानीके वस्त्र प्रक्षालन करती हैं। इन्हें श्रीराधारानी अत्यधिक प्यार करती हैं।

**हड्डिप–कन्याएँ**—भाग्यवती एवं पुण्य–पुञ्जा श्रीराधारानीके घरकी मेहतर–कन्याएँ हैं।

**विटगण**—सुबल, उज्ज्वल, गन्धर्व, मधुमंगल, रक्तक, विजय, रसाल, पयोद, आदि इनके विट (श्रीकृष्णसे मिलन करानेमें सहायक) हैं।

**कुल–उपास्यदेव**—भगवान् श्रीसूर्यदेव श्रीराधारानीके कुल–उपास्य देवता हैं।

**गायें**—सुनन्दा, यमुना, बहुला आदि इनकी प्रिय गायें हैं।

**गोवत्सा**—तुंगी नामकी गोवत्सा इन्हें अत्यन्त प्रिय है।

**हरिणी**—रंगिणी

**चकोरी**—चारुचन्द्रिका

**हंसिनी**—तुण्डीकेरी (यह श्रीराधाकुण्डमें सदा विचरण करती रहती है)

**सारिक**—सूक्ष्मधी और शुभा—ये इनकी प्रिय सारिकाएँ हैं।

**मयूरी**—तुण्डिका

**वृद्धा मर्कटी**—कक्खटी

**आभूषण**—श्रीराधारानीके निम्न आभूषणोंका उल्लेख मिलता है। इनके अतिरिक्त भी अनेक भाँति–भाँतिके आभूषण उनके प्रयोगमें आते हैं—

**तिलक**—स्मरयन्त्र

**हार**—हरिमनोहर

**रत्नताटंक जोड़ी**—रोचन

**घ्राणमुक्ता (बुलाक)**—प्रभाकरी

**पदक**—मदन (इसके भीतर वे श्रीकृष्णकी प्रतिच्छवि छिपाये रहती हैं)

**कटक (कड़ूला) जोड़ा**—चटकाराव

**केयूर (बाजूबंद) जोड़ा**—मणिकर्बुर

**मुद्रिका**—विपक्षमर्दिनी (इसपर श्रीराधाका नाम उत्कीर्ण है)

**करधनी (काञ्ची)**—काञ्चनचित्रांगी

**नूपुर जोड़ी**—रत्नगोपुर : इनकी शब्द–मञ्जरीसे श्रीकृष्ण व्यामोहितसे हो जाते हैं।

**मणि**—सौभाग्यमणि—यह मणि शंखचूडके मस्तकसे छीनी गयी थी। इसका दूसरा नाम स्यमन्तकमणि भी है। यह एक साथ ही सूर्य एवं चन्द्रमाके समान् कान्तियुक्त है।

**वस्त्र**—मेघाम्बर तथा कुरुविन्दनिभ नामके दो वस्त्र इन्हें अत्यन्त

प्रिय हैं। मेघाम्बर मेघकान्तिके सदृश है, वह श्रीराधारानीको अत्यन्त प्रिय है। कुरुविन्दनिभ रक्तवर्ण है तथा श्रीकृष्णको अत्यन्त प्रिय है।

**दर्पण**––मणिबान्धव (इसकी शोभा चन्द्रमाको भी लजाती है)

**रत्नकंकती (कंघी)**—स्वस्तिदा

**सुवर्णशलाका**—नर्मदा

**श्रीराधाकी प्रिय सुवर्णयूथी (सोनजुहीका पेड़)**—तडिद्वल्ली

**वाटिका**—कंदर्प–कुहली (यह प्रत्येक समय सुगन्धित पुष्पोंसे सुसज्जित रहती है)

**कुण्ड**––श्रीराधाकुण्ड (इसके नीपवेदीतटमें रहस्य–कथनस्थली है)

**राग**–––मल्हार और धनाश्री श्रीराधारानीकी अत्यन्त प्रिय रागिनियाँ हैं।

**वीणा**—श्रीराधारानीकी रुद्रवीणाका नाम मधुमती है।

**नृत्य**—श्रीराधारानीके प्रिय नृत्यका नाम छालिक्य है। रुद्रवल्लकी नामकी नृत्य–पटु सहचरी इन्हें अत्यन्त प्रिय है।

**चरणोंमें चिह्न हैं**–––

दहिना चरण बायाँ चरण



**बायाँ पैर**–––अंगुष्ठ–मूलमें जो, उसके नीचे चक्र, चक्रके नीचे छत्र, छत्रके नीचे कंकण, अंगुष्ठके बगलमें ऊर्ध्वरेखा, मध्यमाके नीचे कमलका फूल,

कमलके फूलके नीचे फहराती हुई ध्वजा, कनिष्ठिकाके नीचे अंकुश, एड़ीमें अर्धचन्द्र--मुँह उँगलियोंकी ओर। नीचे अंकुश, एड़ीमें अर्धचन्द्राकार चन्द्रमाके ऊपर दायीं ओर पुष्प एवं बायीं ओर लता--इस प्रकार कुल ११ चिह्न हैं।

**दाहिना पैर--**

अँगूठेके नीचे शंख, अँगूठेके पार्श्वकी दो उँगलियोंके नीचे पर्वत, अन्तिम दो उँगलियोंके नीचे यज्ञवेदी, शंखके नीचे गदा, यज्ञवेदीके नीचे कुण्डल, कुण्डलके नीचे शक्ति, एड़ीमें मत्स्य और मत्स्यके ऊपर मध्यभागमें रथ——इस प्रकार कुल ८ चिह्न हैं।

**हाथोंके चिह्न--**

दाहिना हाथ बायाँ हाथ



**बायाँ हाथ**——तीन रेखाएँ हैं। पाँचों अँगुलियोंके अग्रभागमें पाँच नद्यावर्त, अनामिकाके नीचे हाथी, ऊपरकी दो रेखाओंके बीचमें अनामिकाके नीचे सीधमें घोड़ा, जिसके पैर अँगुलियोंकी ओर हैं, उसके नीचे दूसरी और तीसरी रेखाओंके बीचमें वृषभ, दूसरी रेखाके बगलमें कनिष्ठिकाके नीचे अंकुश, अँगूठेके नीचे ताड़का पंखा, हाथी और अंकुशके बीचमें बेलका पेड़, अँगूठेके सामने पंखेके बगलमें बाण, अंकुशके नीचे तोमर, वृषभके नीचे माला।

**दाहिना हाथ**--तीन रेखा वैसी ही। अँगुलियोंके अग्रभागमें पाँच शंख, कनिष्ठिकाके नीचे अंकुश, तर्जनीके नीचे चँवर, हथेलीके मध्यमें महल, उसके नीचे नगारा, अंकुशके नीचे वज्र, महलके आसपास दो छकड़े, नगारेके नीचे धनुष, धनुषके नीचे तलवार, अँगूठेके नीचे झारी।

## श्रीयुगलाष्टकम्

कृष्णप्रेममयी राधा राधा प्रेममयो हरिः।
जीवने निधने नित्यं राधाकृष्णौ गतिर्मम।। १।।
कृष्णस्य द्रविणं राधा राधाया द्रविणं हरिः।
जीवने निधने नित्यं राधाकृष्णौ गतिर्मम।। २।।
कृष्णप्राणमयी राधा राधाप्राणमयो हरिः।
जीवने निधने नित्यं राधाकृष्णौ गतिर्मम।। ३।।
कृष्णद्रवमयी राधा राधाद्रवमयो हरिः।
जीवने निधने नित्यं राधाकृष्णौ गतिर्मम।। ४।।
कृष्णगेहे स्थिता राधा राधागेहे स्थितो हरिः।
जीवने निधने नित्यं राधाकृष्णौ गतिर्मम।। ५।।
कृष्णचित्तस्थिता राधा राधाचित्तस्थितो हरिः।
जीवने निधने नित्यं राधाकृष्णौ गतिर्मम।। ६।।
नीलाम्बरधरा राधा पीताम्बरधरो हरिः।
जीवने निधने नित्यं राधाकृष्णौ गतिर्मम।। ७।।
वृन्दावनेश्वरी राधा कृष्णो वृन्दावनेश्वरः।
जीवने निधने नित्यं राधाकृष्णौ गतिर्मम।। ८।।

———

## प्रार्थना

(राग आसावरी—तीन ताल)

हमारे जीवन लाड़िलि-लाल।
रास-बिहारिनि रास-बिहारी, लतिका-हेम तमाल।।
महाभाव-रसमयी राधिका, स्याम रसिक रसराज।
अनुपम अतुल रूप-गुन-माधुरि अँग-अँग रही बिराज।।
दोउ दोउन हित चातक, घन प्रिय, दोउ मधुकर, जलजात।
प्रेमी प्रेमास्पद दोउ, परसत दोउ दोउन बर गात।।
मेरे परम सेव्य सुचि सरबस दोउ श्रीस्यामा-स्याम।
सेवत रहूँ सदा दोउन के चरन-कमल अभिराम।।

(पद-रत्नाकर, पद सं० ३६)